नियम के उदाहरण के रूप में उद्धृत किया गया है। यहाँ वस्तुतः केवल 'यामि' ही उदाहरण है।), यामि=याचामि=माँगता हूँ; यहाँ केवल 'च्' का लोप है, इति=निपात।

हि० अ०—और कभी कभी व्यञ्जन का लोप होता है। जैसे 'याचामि' के 'च्' का लोप हो कर 'यामि' बनता है।

*Trans.*—Sometimes, a consonant is dropped, as in यामि which is formed by dropping 'च्' of याचामि.

*Notes*—This is a छान्दस् लोप.

## अथापि द्विवर्णलोपस्तृच इति ॥११॥

शब्दा०—अथापि=और कभी कभी, द्विवर्णलोपः=दो वर्णों का लोप होता है, तृचः=यह उदाहरण है—जैसे, 'तृचः' (त्रि+ऋचः=तृ+ऋचः =तृ+चः=तृचः), इति=निपात।

हि० अ०—और कभी कभी दो वर्णों का लोप होता है। जैसे 'तृचः' में (रेफ और ऋ का लोप होता है)।

*Trans.*—Sometimes, two letters are dropped, as in तृचः (रेफ and ऋ are dropped).

*Notes*—तृचः—'ऋचि त्रेः सम्प्रसारणं वक्तव्यम्। उत्तरपदादिलोपः छन्दसि वक्तव्यः। तृचं सूक्तम्', महाभाष्य. Here, Durga explains:—'अत्र ऋवर्णरेफयोः लोपः। रेफः एकः ऋवर्णोदरं इमिवत् अनुप्रविष्टः द्रष्टव्यः। स लुप्यते ऋवर्णेन साकम्. The dropping of 'इ' in 'त्रि' after सम्प्रसारण is not taken into consideration.

## अथाप्यादिविपर्ययो भवति ज्योतिर्घनो बिन्दुर्वाट्य इति ॥१२॥

शब्दा०—अथापि=और कभी कभी, आदिविपर्ययः=प्रथम वर्ण के स्थान पर कोई दूसरा वर्ण, भवति=होता है, ज्योतिः=यह उदाहरण है—जैसे 'द्युत दीप्तौ' धातु से 'द्योतिः' के स्थान पर 'ज्योतिः' बनता है। घन=यह भी उदाहरण है—जैसे 'हन हिंसागत्योः' धातु से 'हनः' के स्थान पर 'घनः' बनता है, बिन्दुः=यह भी एक उदाहरण है—जैसे 'भिदिर् विदारणे'

धातु से 'भिन्दुः' के स्थान पर बिन्दुः' बनता है, वाट्यः=यह भी एक उदाहरण है जैसे 'भट भृतौ' धातु से 'भाट्यः' के स्थान पर 'वाट्यः' बनता है।

हि० अ०—और कभी कभी प्रथम वर्ण के स्थान पर कोई दूसरा वर्ण हो जाता है। जैसे 'द्युत दीप्तौ', 'हन हिंसागत्योः' 'भिदिर् विदारणे' और 'भट भृतौ' धातुओं से प्रथम वर्ण के स्थान पर दूसरा वर्ण करके क्रम से 'ज्योतिः', 'घनः', बिन्दुः' और 'वाट्यः' बनते हैं।

*Trans.*—Sometimes the first letter is replaced by another letter, as ज्योतिः, घनः, बिन्दुः and वाट्यः, are formed from 'द्युत to shine, 'हन् to kill or move, 'भिदिर् to break' and 'भट् to nourish' respcotively.

## अथाप्याद्यन्तविपर्ययो भवति स्तोका रज्जुः सिकतास्तर्किति ॥१३॥

शब्दा०—अथापि=और कभी कभी, आद्यन्तविपर्ययः=पूर्व वर्ण का पर वर्ण के साथ आपस में स्थान परिवर्तन, भवति=होता है, स्तोकाः=यह उदाहरण है जैसे 'श्चुतिर् क्षरणे' धातु से (श्चुत्+आः=स्तुच्+आः=स्तुच्+आः=स्तुक्+आः=स्तोकाः) 'स्तोकाः' बनता है। रज्जुः=यह भी उदाहरण है जैसे 'सृज विसर्गे' धातु से (सृज्+उः=स् ऋ ज्+उः=र स् ज्+उः=र ज् ज्+उः=रज्जुः) रज्जुः बनता है, सिकताः=यह भी उदाहरण है जैसे 'कस विकसने' धातु से (कस्+अ+ताः=सक्+अ+ताः=सिक्+अ+ताः=सिकताः) 'सिकताः' बनता है। तर्कुः=यह भी उदाहरण है जैसे 'कृती छेदने' धातु से (कृत्+उ=तृक्+उ=तर्कुः) 'तर्कुः' बनता है।

हि० अ०—और कभी कभी पूर्व और पर वर्णों का आपस में स्थान परिवर्तन होता है। जैसे 'श्चुतिर क्षरणे', 'सृज विसर्गे', 'कस विकसने' और 'कृती छेदने' धातुओं से वर्ण विपर्यय होकर क्रमशः स्तोका', 'रज्जुः', 'सिकता' और 'तर्कुः' बनते हैं।

*Trans*—Sometimes the previous and the following letters change their places mutually, as in 'स्तोकाः', 'रज्जु', 'सिकता' and 'तर्कुः' which are formed from the roots

'श्चुतिर् (श्चुत्) to drop, 'सृज् to let go,' 'कस् to open and कृत् to cut' respectively.

*Notes*—स्तोकाः=Drops of water, रज्जुः=string, सिकताः=Sand, तर्कुः=spinning needle.

**अथाप्यन्तव्यापत्तिर्भवति ओघो मेघो नाघो गाघो वधूर्मध्विति॥१॥**

शब्दा० - अथापि=और कभी कभी, अन्तव्यापत्तिः=अन्तिम वर्ण के स्थान पर दूसरा वर्ण, भवति=होता है, ओघः=यह उदाहरण है जैसे 'वह प्रापणे' धातु से (वह्+अः=उह्+अः=उघ्+अः=ओघः) 'ओघः' बनता है। मेघः=यह भी उदाहरण है—जैसे 'मिह्' धातु से (मिह्+अः=मिघ्+अः=मेघः) 'मेघः' बनता है। नाघः=यह भी उदाहरण है जैसे 'णह् बन्धने' धातु से (णह्+अः=नह्+अः=नघ्+अः=नाघः) 'नाघ' बनता है। गाघः=यह भी उदाहरण है—जैसे 'गाहू विलोडने' धातु से, (गाह्+अः=गाघ्+अः=गाघः) 'गाघः' बनता है। वधूः=यह भी उदाहरण है—जैसे 'वह प्रापणे' धातु से (वह्+ऊः=वध्+ऊः=वधूः) 'वधूः' बनता है। मधुः=यह भी उदाहरण है—जैसे 'मद तृप्तौ' धातु से (मद्+उ=मधु+उ=मधु) 'मधु' बनता है।

हि० अ०—और कभी-कभी अन्तिम वर्ण के स्थान पर दूसरा वर्ण हो जाता है। जैसे 'वह प्रापणे', 'मिह सेचने', 'णह बन्धने', 'गाहू विलोडने', 'वह प्रापणे' और 'मद तृप्तौ' धातुओं से अन्तिम वर्ण को बदल कर क्रमशः 'ओघ', 'मेघः', 'नाघः', 'गाघः', 'वधूः' और 'मधु' बनते हैं।

*Trans.*—Sometimes, the last letter is replaced by another letter, as in ओघः, मेघः, नाघः, गाघः, वधूः, and मधु which are formed from the roots, 'वह् to carry,' 'मिह् to sprinkle', 'णह् to bind', 'गाह् to bathe,' 'वह् to carry' and 'मद् to satisfy' respectively.

*Notes*—ओघः can be derived, from 'उच समवाये to gather,' वधूः from 'बन्ध बन्धने to bind' and 'गाधः from 'गाधृ प्रतिष्ठा लिप्सयोर्ग्रन्थे च to stand etc. also. ओघः=Flood; मेघः=Cloud; नाघः=A roop; गाधः=Fordable; वधूः=Bride; मधु=Honey.

अथापि वर्णोपजन आस्थद्द्वारो भरूजेति ॥२॥

शब्दा०—अथापि=और कभी-कभी, वर्णोपजनः=नये वर्ण का आगम, आस्थत्=यह उदाहरण है जैसे 'असु क्षेपणे' धातु से नये वर्ण के आगम से ('य्' के आगम) 'आस्यत्' बनता है, द्वारः=यह भी उदाहरण है जैसे 'वृङ् सम्भक्तौ' (अथवा वृञ् आवरणे) धातु से ('द्' के आगम से) 'द्वार' बनता है, भरूजा=यह भी उदाहरण है जैसे 'भ्रस्ज पाके' धातु से ('र्' के आगम से) 'भरूजा' बनता है।

हि० अ० और कभी-कभी नये वर्ण का आगम होता है। जैसे 'असु क्षेपणे', 'वृङ् सम्भक्तौ' और 'भ्रस्ज पाके' धातुओं से नये वर्णों के आगम द्वारा क्रमशः 'आस्यत्', 'द्वारः' और 'भरूजा' बनते हैं।

*Trans.*—Sometimes, a new letter is added, as in 'आस्यत्', 'द्वारः' and 'भरूजा' which are formed from the roots 'असु to throw,' 'वृङ् to divide' and भ्रस्ज् to fry' respectively.

*Notes*—आस्यत्—It seems to be a finite verb. But here all nominal forms are given as examples It is just possible that in vedic times this word was regarded as a nominal form with क्विप्. It means 'threw away' or 'thrown away'. द्वारः=door. भरूजा=Jackal; Parhaps, it was used to mean 'a keeper of a frying pan' also in vedic times Durgā. derives it from भ्रस्ज्. In that case it will be difficult to explain वर्णोपजन The letter 'र' is already present in the root Apart from this there does not seem any वृत्तिसामान्य between a jackal and the impart of the root. I think it can be derived from 'भ्राज् दीप्तौ.' In that case वृत्तिसामान्य will be possible. The jackals are called उल्कामुख. It may also be derived from 'भज् सेवायाम्' In that case वर्णोपजन will be clear.

तद्यत्र स्वरादनन्तरान्तस्थान्तर्धातु भवति तत् द्विप्रकृतीनां स्थानमिति प्रदिशन्ति ॥३॥

शब्दा० तत्=सम्प्रसारण के संबन्ध में यह है कि, यत्र=जहाँ, स्वरात्=स्वर से, अनन्तरा=अव्यवहित पहिले या बाद, अन्तस्था=अन्तस्थ वर्ण=य्, र्, ल्, व् में से कोई वर्ण, अन्तर्धातु=धातु के अन्दर, भवति=होता है, तत्=वह (धातु) द्विप्रकृतीनां=दो स्वभाव के (सम्प्रसारण सहित या सम्प्रसारण रहित) शब्दों का। स्थानम्=स्थान होता है, इति=निपात, प्रदिशन्ति=आचार्य कहते हैं।

हि० अ०—सम्प्रसारण के सम्बन्ध में आचार्यों का कहना यह है कि जिस धातु में स्वर के अव्यवहित पूर्व या पश्चात् य्, व्, र्, ल् में से कोई वर्ण आवे तो वह धातु सम्प्रसारण सहित या सम्प्रसारण रहित दो प्रकार के शब्दों का उत्पत्ति स्थान होता है।

*Trans.*—The injunction of the preceptors in connection with Samprasāraṇa is that in whatever root any letter of य्, व्, र्, ल् occurs immediately before or after a vowel, it becomes the source of two kinds of words viz. those with Samprasāraṇa and those without Samprasāraṇa.

*Notes*—No example is given of this rule in the text. We may take the root 'यज्' as an example. In this root य् occurs immediately before the vowel अ. Hence, this root gives rise to two kinds of words viz those with Samprasāraṇa as इष्टवान्, इष्टिः, इष्ट्वा etc. and those without Samprasāraṇa as यष्ट्वा, यष्टुं, यष्टव्यम् etc. From here Yāsk is giving the rules of सम्प्रसारण.

तत्र सिद्धायामनुपपद्यमानायामितरयोपपिपादयिषेत् ॥४॥

शब्दा०—तत्र=ऐसा होने पर, सिद्धायाम्=धातु के असम्प्रसारण युक्त रूप को लेकर अर्थ-निर्वचन की प्रक्रिया से, अनुपपद्यमानायाम्=अनुपपन्न होने पर, इतरया=दूसरी प्रक्रिया से, अर्थात् धातु के संप्रसारण युक्त रूप के आधार पर निर्वचन की प्रक्रिया से, उपपिपादयिषेत्=अर्थ का उपपादन करने की इच्छा करनी चाहिए।

हि० अ०—(अन्तस्थ युक्त धातु सम्प्रसारण या असम्प्रसारण के आधार पर दो प्रकार के शब्दो के जनक होते हैं।) अत ऐसे शब्दो का निर्वचन पहिले धातु के असम्प्रसारणयुक्त रूप को लेकर करना चाहिए। इस प्रक्रिया के असफल होने पर धातु के सम्प्रसारणयुक्त रूप को लेकर निर्वचन करना चाहिए।

*Trans* —(Since the roots which contain a semi vowel give rise to two kinds of words on the basis of Samprasārana or Asamprasārana), an attempt should be made first to derive the meaning taking the root in its original form as basis If this attempt fails, the meaning should be derived taking the root in its altered form as basis

तत्राप्येकेऽल्पनिष्पत्तयो भवन्ति तद्यथैतदूतिर्मृदुः पृथुः पृषतः कुणारुमिति ॥४॥

शब्दा—तत्रापि=सम्प्रसारण युक्त धातुओ में भी एके=कुछ, अल्पनिष्पत्तय —थोड़े से शब्दों में ही स्पष्ट प्रतीत होने वाले, भवन्ति=होते हैं तद्यथा=उसका उदाहरण जैसे, एतत्=यह है ऊतिः=यह उदाहरण है—जैसे 'अव् गतौ' धातु से ('अव' के ऊ होने पर) 'ऊति' बनता है, मृदु =यह भी उदाहरण है—जैसे 'म्रद मदने' धातु से 'मृदु' बनता है, पृथुः =यह भी उदाहरण है जैसे 'प्रथ प्रख्याने' धातु से 'पृथु' बनता है। पृषतः= यह भी उदाहरण [redacted] जैसे 'प्रुष दाहे' धातु से 'पृषत' बनता है। कुणारु = यह भी उदाहरण है—जैसे 'क्वण शब्दे' धातु से 'कुणारु' बनता है।

हि० अ०—सम्प्रसारण युक्त धातुओ में भी कुछ ही ऐसे होते हैं जिनका उनसे बने शब्दरूप में स्पष्ट ज्ञान होता है। जैसे 'अव गतौ' 'म्रद मदने,' 'प्रथ प्रख्याने,' 'प्रुष दाहे' और क्वण शब्दे' धातुओ से क्रमश बने 'ऊति' मृदु' 'पृथु' पृषत और 'कुणारु में सम्प्रसारण युक्त धातु का स्पष्ट ज्ञान होता है।

*Trans* —Of the roots which take Samprasārana, there are a few that are clearly detected in the words which they form Such for example are 'अव गतौ,'

'ऋद् मर्दने' 'प्रथ् प्रख्याने' 'प्रुष् दाहे' 'क्वण् शब्दे' etc. as are clearly detectable in ऊतिः, मृदुः, पृथुः, पृषतः and कुणारुः which are formed from them.

*Notes*—ऊतिः=Protection ; मृदुः=Soft ; पृथु=Big ; पृषतः =Drops ; कुणारुः=Sounding. We have said 'प्रुष् दाहे' following the lead of Durgā. Really speaking, it should be 'प्रुष् स्नेहनसेचनपूरणेषु. Drops of a liquid have nothing to do with दाह

**अथापि भाषिकेभ्यो धातुभ्यो नैगमाः कृतो भाष्यन्ते दमूना क्षेत्रसाधा इति ॥६॥**

शब्दा०—अथापि=और कभी कभी, भाषिकेभ्यः=भाषा में प्रसिद्ध प्रयोग वाले; धातुभ्यः=धातुओं से, नैगमाः=वैदिक भाषा के, कृतः=कृदन्त शब्द, भाष्यन्ते=निर्वचन किये जाते हैं, दमूनाः=यह उदाहरण है 'दम उपशमे' धातु से भाषा संस्कृत में बने दम्यति, दमयति, दान्त आदि शब्दो के साथ (दममनाः इत्यादि) किसी साम्य के आधार पर 'दमूनाः' की व्याख्या करनी चाहिये। क्षेत्रसाधाः=यह भी उदाहरण है—वैदिक शब्द 'साधाः' का निर्वचन भाषा के 'साध् संसिद्धौ' धातु के प्रकाश में करना चाहिये'।

हि० अ० और कभी कभी वैदिक कृदन्त शब्दों की व्याख्या भाषा में प्रसिद्ध प्रयोग वाले धातुओं के प्रकाश में की जाती है। वैदिक कृदन्त 'दमूना' भाषा के 'दम् उपशमें' धातु से बना है। इसी प्रकार 'क्षेत्रसाधाः' में 'साधाः' शब्द भाषा के 'साध्' धातु से बना है।

*Trans.*—Sometimes, the Vedic nominal forms are derived from the roots used in current language The Vedic nominal form 'दमूनाः' is formed from the root दम to come, and 'साधाः' from the root 'साध् संसिद्धौ' used in the current language.

*Notes*—साधाः—Really speaking this word is not formed from साध् but from its causal form साधि Durgā says, 'एवमेव साध्यतेर्भाषाप्रायोवृत्तेः साधा इति'

अथापि नैगमेभ्यो भाषिका उष्णं घृतमिति ॥७॥

शब्दा०—अथापि=और कभी कभी, नैगमेभ्यः=वैदिक धातुओ से, भाषिकाः=भाषा के कृत्प्रत्ययान्त शब्द, उष्णम्=यह उदाहरण है, वैदिक धातु 'उष दाहे' से वैदिक भाषा में 'उष्म' बनता है, भाषा सस्कृत में 'उष्णम्' चलता है। 'उष्टम्' की समानता के आधार पर 'उष्णम्' का निवचन 'उष्' धातु से करना चाहिये। घृतम्=यह भी एक उदाहरण है; वैदिक धातु 'घृ क्षरणदीप्त्यो' से वेद में 'जिघर्मि' बनता है, परन्तु भाषा सस्कृत में 'घृत' सुना जाता है, कुछ समानता के आधार पर भाषा के 'घृत' शब्द का वैदिक धातु 'घृ' से निवचन करना चाहिये।

हि० अ०—और कभी कभी वैदिक धातुओ से भाषा के कृदन्त शब्दो का निर्वचन किया जाता है। जैसे लौकिक शब्द 'उष्ण' का वैदिक धातु 'उष दाहे' से और लौकिक शब्द 'घृत' का वैदिक धातु 'घृ क्षरणदीप्त्यो' से निर्वचन किया जाता है।

*Trans*—Sometimes, nominal forms of the current language are derived from the Vedic roots A, for example, the word उष्ण of the current language is derived from the Vedic root उष् to burn' and घृत from the Vedic root घृ to sprinkle or shine'

*Notes*—It is not very clear why some roots are called Vedic and some non Vedic Separate lists of the roots of the two languages are not maintained All the roots are found in one and the same Dhātu Pātha Perhaps the difference is recognised of the basis of the frequency of occurrence in this or that language in verbal form

अथापि प्रकृतय एकेषु भाष्यन्ते विकृतय एकेषु।

शब्दा०—अथापि=और कभी कभी, प्रकृतयः=धातु से बने क्रियापद, एकेषु=कुछ देशो में, भाष्यन्ते=बोले जाते हैं, विकृतयः=सज्ञा शब्द, एकेषु=कुछ देशों में।

हि० अ०—और कभी कभी ऐसा होता है कि कुछ धातुओं से बने क्रिया-पदों का ही प्रयोग कुछ देशों में होता है और उन्हीं से बने संज्ञा शब्दों का ही प्रयोग दूसरे देशों में।

*Trans.*—Sometimes, it so happens that only the verbal forms of certain roots are spoken in some countries and only the nominal forms of the same roots in other countries.

शवतिर्गतिकर्मा काम्बोजेष्वेव भाष्यते । कम्बोजाः कम्बलभोजाः कमनीयभोजा वा । कम्बलः कमनीयो भवति । विकारमस्यार्येषु भाषन्ते शव इति । दातिर्लवनार्थे प्राच्येषु, दात्रमुदीच्येषु ॥८॥

शब्दा०—शवतिः गतिकर्मा='शवगतौ' धातु, कम्बोजेषु=कम्बोज देश में, एव=ही, भाष्यते=बोला जाता है, कम्बोजाः=कम्बोज देश के रहनेवाले लोग, कम्बलभोजाः=कम्बल का उपयोग करनेवाले, कमनीय-भोजाः=सुन्दर पदार्थ का उपयोग करने वाले ('कम्बोज' शब्द 'कम्बलभोज' या 'कमनीयभोज' से बिगड़ कर बना है।) विकारम्=विकार, अर्थात् 'शव' धातु से बना संज्ञा शब्द, अस्य='शव' धातु का, आर्येषु=आर्य्य देशों में, भाषन्ते=बोलते हैं, शव इति='शव' इस रूप में, दातिः='दाप् लवने' धातु, लवनार्थे=काटने के अर्थ में, प्राच्येषु=पूर्वदेश के लोगों में, दात्रम्='दाप्' धातु से बना 'दात्रम्' यह संज्ञा शब्द, उदीच्येषु=उत्तर देश के लोगों में।

हि० अ०—'शव् गतौ' धातु से बना 'शवति' क्रिया पद केवल कम्बोज देश में ही बोला जाता है। 'कम्बोज' शब्द 'कम्बलभोज' या कमनीयभोज' से बिगड़ कर बना है। इसी धातु से बना संज्ञा शब्द 'शव' आर्य देशो में, बोला जाता है। 'दाप् लवने' धातु से बना क्रियापद 'दाति' पूर्व देश में, काटने के अर्थ में बोला जाता है। इसी धातु से बना संज्ञा शब्द 'दात्रम्' उत्तर देश में बोला जाता है।

*Trans.*—The verbal form, शवति' from the root शव् to go' is spoken in the kamboja, country only. The word *Kamboja* is a corrupt form of *Kambala-bhoja*

or *Kamanīy-bhoja*. *Kmbala* is, perhaps, derived from *Kamanīy*. The nominal form 'शव' of the same root is spoken in Āryan countries. The verbal form दाति from the root' 'दाप् लवने' is spoken in eastern country, while its nominal form दात्रम् is spoken in northern settlements.

*Notes*—शवति—This word is a finite verb. It is used in the sense of 'goes, or, is going'. शव—Dead body. दाति—Cuts, or, is cutting. दात्रम्=A sickle.

एवमेकपदानि निर्ब्रूयात् ॥६॥

शब्दा० - एवम्=इस प्रकार, एकपदानि=एक पदों का, निर्ब्रूयात्= निर्वचन करना चाहिये।

हि० अ०—इस प्रकार एकपदों का निर्वचन करना चाहिये।

*Trans.*—In this way, the single words should be derived.

## तिस्र एव देवता इति नैरुक्ताः ।

शब्दा०—तिस्रः=तीन, एव=ही, देवताः=देव, इति=निर्देशक निपात, नैरुक्ताः=निरुक्त का सिद्धान्त मानने वाले, निरुक्तकार ।

हि० अ० – निरुक्त का सिद्धान्त मानने वाले तीन ही देवता मानते हैं ।

*Trans* —The etymologists say that the gods are three only.

*Notes*—देवताः—In sanskrit, the word 'देवता' is in feminine gender.

## अग्निः पृथिवीस्थानो वायुर्वेन्द्रो वान्तरिक्षस्थानः सूर्यो द्युस्थानः ।

शब्दा०—अग्निः=अग्नि, पृथिवीस्थानः=पृथिवी पर रहनेवाला, वायुः=पवन, वा=अथवा, इन्द्रः=इन्द्र, वा=अथवा, अन्तरिक्षस्थानः =अन्तरिक्ष में रहनेवाला, सूर्यः=सूर्य, द्युस्थानः=स्वर्ग में रहनेवाला ।

हि० अ० –अग्नि पृथिवी पर रहनेवाला, वायु अथवा इन्द्र अन्तरिक्ष में रहनेवाला और सूर्य स्वर्ग में रहनेवाला है ।

*Trans* —Agni resides on the earth, Vāyu or Indra resides in the atmosphere and the Sun resides in heaven

## तासां माहाभाग्यादेकैकस्या अपि बहूनि नामधेयानि भवन्ति ।

शब्दा० तासाम्=उनके, माहाभाग्यात्=ऐश्वर्य से, एकैकस्याः=एक एक के, अपि=भी, बहूनि=बहुत, नामधेयानि=नाम, भवन्ति=होते हैं,

हि० अ०—उनके ऐश्वर्य के कारण उनमें से एक एक के अनेक नाम होते हैं ।

*Trans.*—Owing to their great prosperity, each of them has many appellations.

**अपि वा कर्मपृथक्त्वाद्यथा होताध्वर्युर्ब्रह्मोद्गातेत्यप्येकस्य सतः ।**

शब्दा०—अपि वा=अथवा, कर्मपृथक्त्वात्=भिन्न भिन्न कर्मों के कारण, यथा=जैसे, होताध्वर्युब्रह्मोद्गाता=होता, अध्वर्यु, ब्रह्मा और उद्गाता यज्ञ के मुख्य चार ऋत्विजों के ये चार नाम हैं, इति=निर्देशक निपात, अपि=भी, एकस्य=एक का, सतः=होनेवाले का ।

हि० अ०—अथवा कर्मभेद के कारण एक के अनेक नाम हैं। जैसे कर्म भेद के कारण एक ही ऋत्विज् के होता, अध्वर्यु, ब्रह्मा और उद्गाता नाम होते हैं।

*Trans.*—Or, owing to different functions one god is called by several names; just as one and the same priest is called होता, अध्वर्यु, ब्रह्मा or उद्गाता owing to difference in function.

*Notes*—होता—The priest who recites verses from the Ṛgveda to invoke the gods in a sacrifice. अध्वर्युः—The chief priest who makes all necessary arrangements for a sacrifice. He recites prose formulas from the Yajurveda. उद्गाता—The priest who sings songs from the Sāmaveda in a sacrifice. ब्रह्मा—The priest who supervises the performance of a sacrifice and protects it from evil spirits.

**अपि वा पृथगेव स्युः पृथग्घि स्तुतयो भवन्ति ।**

शब्दा०—अपि वा=अथवा, पृथक्=अलग, एव=ही, स्युः=हो सकते हैं, पृथक्=अलग अलग, हि=क्यों कि, स्तुतयः=स्तुतियाँ, भवन्ति=हैं।

हि० अ०—अथवा सब देव पृथक् पृथक् व्यक्ति हो सकते हैं, क्योंकि उनकी स्तुतियाँ पृथक् पृथक् हैं।

*Trans.*—Or, the gods, may be separate individuals, because their panegyrics are separate.

तथाभिधानानि ।

शब्दा०—तथा=वैसे ही अर्थात् अलग अलग, अभिधानानि=नाम ।

हि० अ०—वैसे ही उनके नाम भी अलग अलग हैं ।

*Trans.*—In the same way, their names are different.

*Notes*—तथाभिधानानि—Here the word तथा may be taken to mean 'and' also. They have separate panegyrics and their names also are different. On this basis it may be maintained that the gods are many, not one.

यथो एतत्कर्मपृथक्त्वादिति बहवोऽपि विभज्य कर्माणि कुर्युः ।

शब्दा० –यथो=और जो, एतत्=यह (कहा है कि), कर्मपृथक्त्वात् =कर्म के पृथक्त्व के आधार पर एक ही देव के अनेक नाम हैं, इति=निर्देशक निपात, बहवो=बहुत, अपि=भी, विभज्य=बांट कर, कर्माणि=कर्म, कुर्युः =कर सकते हैं ।

हि० अ०—और जो यह कहा है कि कर्म भेद के कारण एक ही देव के अनेक नाम हैं, इस विषय में यह है कि यदि देवों को अनेक माना जाय तो भी कोई हानि नहीं होगी । वे देव उन कर्मों को आपस में बांट सकते हैं ।

*Trans.*—As regards the statement that one god receives many appellations owing to diversity of functions, no harm will accure even if it is accepted that the gods are many. They can do all the functions dividing them among themselves.

तत्र संस्थानैकत्वं सम्भोगैकत्वं चोपेक्षितव्यम् । यथा पृथिव्यां मनुष्याः पशवो देवा इति स्थानैकत्वं सम्भोगैकत्वं च दृश्यते ।

**यथा-पृथिव्याः पर्जन्येन च वाय्वादित्याभ्यां च सम्भोगोऽग्निना चेतरस्य लोकस्य ।**

शब्दा० - तत्र=देवताओ का परस्पर पृथक्त्व स्थापित होने पर भी, स्थानैकत्वम्=एक स्थान प्रयुक्त एकत्व (सहस्थानतया एकत्वं स्थानैकत्वम् —दुर्गा.) सम्भोगैकत्वम्=एककार्यताप्रयुक्त एकत्व (सम्भोगहेतुकमेकत्वं सम्भोगैकत्वम्; सम्भोगो नाम इतरेतरोपकारित्वम्, समानकार्यता इत्यर्थः—दुर्गा.) च=और, उपेक्षितव्यम्=उपपत्तियो के द्वारा समझना चाहिये (उपपत्तितः ईक्षितव्यम्-दुर्गा.), यथा=जैसे, पृथिव्याम्=पृथिवी पर, मनुष्याः=मनुष्य, पशवः=पशु, देवाः=देव, इति=निर्देशक निपात, स्थानैकत्वम्=स्थान प्रयुक्त एकत्व, च=और, सम्भोगैकत्वम्=समान कार्य प्रयुक्त एकत्व, च=और, दृश्यते=दिखाई देता है, यथा=जैसे, पृथिव्याः=पृथिवी का, पर्जन्येन =वृष्टि से, च=और, वाय्वादित्याभ्याम्=वायु और आदित्य से, च=और, सम्भोगः=समानकार्यता, अग्निना=अग्नि से, च=और, इतरस्य लोकस्य =इतर लोक (स्वर्ग या अन्तरिक्ष लोक) को ।

हि० अ०—देवताओ में परस्पर पृथक्त्व होते पर भी एकस्थान प्रयुक्त और एककार्य प्रयुक्त एकत्व उपपत्तियो से समझना चाहिये । जैसे पृथिवी पर मनुष्य, पशु, और देव रहते है । अतः उनमें स्थानप्रयुक्त एकत्व है । ('पृथिवी' कहने से सबका ग्रहण होता है ।) इसी प्रकार समान कार्य प्रयुक्त भी एकत्व दिखाई देता है । जैसे पृथिवी का पर्जन्य, वायु और आदित्य के साथ समान कार्य प्रयुक्त एकत्व है । (पृथिवी, पर्जन्य, वायु और आदित्य मिलकर अंकुर उत्पन्न करते हैं । अतः उनका ऐक्य माना जा सकता है । संसार में एक काम करने वाले एक माने जाते हैं ।) इसी प्रकार अग्नि का द्युस्थानीय देवताओं के साथ समान कार्य प्रयुक्त ऐक्य माना जा सकता है । (वेदों में कहा है कि अग्नि वृष्टि को प्रेरित करता है । यह कार्य अग्नि अकेले नहीं कर सकता । वह द्युस्थानीय देवताओं से मिलकर करता है । अतः उसका उनके साथ समान कार्य प्रयुक्त ऐक्य माना जा सकता है ।)

*Trans* —Though the gods are separate individuals, identity should be seen and justified among them on the basis of unity of abode and action, for instance, human beings, animals and gods live on the earth.

Hence, there is identity among them with reference to abode (All are understood by the word पृथिवी) Similarly, identity is implied by unity of action also There is identity of earth with rain, wind and sun with reference to unity of action (Earth, rain, wind and sun create sprouts collaborating Hence, they can be regarded as one In worldly life no difference is made among them who work together with a common purpose) Much in the same way, fire may be regarded identical with the gods abiding in heaven on the basis of unity of action (In the Vedas it is said that fire sends rain He cannot do this alone He must be doing this collaborating with the gods of heaven Hence, he can be said to be one with them with reference to unity of action)

*Note* —तत्र सस्थानैकत्व etc —Here it is said that the gods are separate personalities, but identity can be seen in them on the basis of unity of abode and action Thus there is भेदाभेद in them

## तत्र तन्नरराष्ट्रमिव ।

शब्दा०—तत्र=देवताओं में, तत्=भेदाभेद का तत्त्व, नरराष्ट्रम् इव =नर और राष्ट्र की तरह है।

हि० अ०—देवताओ में भेदाभेद का तत्त्व उसी तरह है जैसे नर और राष्ट्र में है।

*Trans* —The principle of भेद and अभेद among the gods is in the same way as it is in man and nation

*Notes* —नरराष्ट्रमिव —When we say नर we refer to individuals In this case भेद becomes prominent When we say राष्ट्र भेद is suppressed and all indi

viduals look like one person in the form of the nation The same is the case with the gods When we say वरुण इन्द्र etc the difference becomes prominent and the gods look like separate individuals But, when we refer to their abode or action, they become identical

## अथाकारचिन्तनं देवतानाम् ।

शब्दा० अथ=अनन्तर, आगे, आकारचिन्तनम्=स्वरूप का विचार देवतानाम्=देवताओ का ।

हि० अ०—आगे देवताओ के स्वरूप का विचार करते हैं ।

*Trans* —Now, we think over the form of the gods

## पुरुषविधाः स्युरित्येकम् ।

शब्दा०—पुरुषविधा =मनुष्य के प्रकार के, स्यु =होंगे, या, हैं, इति= निपात, एकम्=एक मत हैं ।

हि० अ०—देवता मनुष्य के प्रकार के (आकार के) होंगे (हैं)—यह एक मत है ।

*Trans* —Some say that the gods are of the form of human beings

## चेतनावद्वद्धि स्तुतयो भवन्ति ।

शब्दा०—चेतनावद्वत्=चेतनावानो के समान, हि=हेतु सूचक निपात, स्तुतय =स्तुतियाँ, भवन्ति=होती हैं ।

हि० अ०—क्यो कि उनकी स्तुतियाँ चेतनावान् के समान ही होती हैं ।

*Trans* —Because their panegyrics are like those of living beings

## तथाभिधानानि ।

शब्दा०—तथा=उसी प्रकार, अभिधानानि=एक दूसरे के साथ उक्ति प्रत्युक्तियाँ ।

हि० अ०—देवताओं की परस्पर उचित प्रत्युक्तियाँ भी चेतनावान् मनुष्यों के सदृश होती हैं।

*Trans.*—Their conversation also is like that of sentient beings.

अथापि पौरुषविधिकैरङ्गैः संस्तूयन्ते। 'ऋष्वा त इन्द्र स्थविरस्य बाहू'; 'यत्सङ्गृभ्णा मघवन् काशिरित्ते'।

शब्दा०—अथ अपि=और, पौरुषविधिकैः=पुरुष के प्रकार के, अङ्गैः=अङ्गों से, अङ्गों को मान कर, संस्तूयन्ते=स्तुति किये जाते हैं, ऋष्वा=तेजस्वी, ते=तुम्हारे, इन्द्र=हे इन्द्र, स्थविरस्य=शक्तिशाली के, बाहू=दोनों भुजाएँ, यत्=जो, सङ्गृभ्णाः=तुमने पकड़ा, मघवन्=हे इन्द्र, काशिः=मुट्ठी, इत्=ही, ते=तुम्हारी।

हि० अ०—और मनुष्यों के अंगों के समान ही देवताओं के अंगों को मान कर उनकी स्तुति की जाती है। जैसे—हे इन्द्र! शक्तिशाली तुम्हारे दोनों बाहू तेजस्वी हैं; हे मघवन्! यह तुम्हारी ही मुट्ठी है जो तुमने (स्वर्ग और पृथिवी) को पकड़ा है।

*Trans.*—Moreover, the gods are praised conceiving their limbs as those of human beings. For example —O Indra! powerful as you are, your arms are noble; O Maghavan! it is your fist that you have held (the heaven and the earth).

अथापि पौरुषविधिकैर्द्रव्यसंयोगैः। आ द्वाभ्यां हरिभ्यामिन्द्र याहि, कल्याणीर्जाया सुरणं गृहे ते।

शब्दा०—अथापि=और, पौरुषविधिकैः=मनुष्य के प्रकार के (समान) द्रव्यसंयोगैः=पदार्थों के संयोग से, आ=उपसर्ग है; इसे 'याहि' क्रिया से जोड़ना चाहिये, द्वाभ्याम्=दोनों, हरिभ्याम्=घोड़ों से, इन्द्र=हे इन्द्र, (आ) याहि=आओ, कल्याणीः=सुन्दरी, जाया=पत्नी, सुरणम्=सब रमणीय पदार्थ, गृहे=घर में, ते=तुम्हारे।

हि० अ०—जिस प्रकार के पदार्थों से मनुष्यों का सम्बन्ध होता है उसी

प्रकार के पदार्थों से देवताओ का भी सयोग दिखाई देता है। जैसे—हे इन्द्र (अपने) दोनो घोडो से यहां आवो, (हे इन्द्र!) तुम्हारी पत्नी सुन्दरी है और सब सुन्दर पदार्थ तुम्हारे घर में है।

*Trans* —The gods are also associated with those objects which are possessed by human beings For example—O Indra! come here with your pair of steeds, O Indra! your wife is beautiful and all charming objects are in your house

अथापि पौरुषविधिकैः कर्मभिः। अद्धीन्द्र पिब च प्रस्थितस्य। आ श्रुत्कर्ण श्रुधी हवम्।

शब्दा० अथापि=और, पौरुषविधिकैः=मनुष्य के प्रकार के, कर्मभिः=कार्यों से, अद्धि=खाओ, इन्द्र=हे इन्द्र, पिब=पीओ, च=और, प्रस्थितस्य=रखे हुये, चुआए हुए, आ=उपसर्ग, इसे 'श्रुधी' क्रिया से जोडना चाहिये, श्रुत्कर्ण=हे सबत्र सुनने योग्य कानवाले, (आ) श्रुधि=सुनो, हवम्=स्तुति, पुकार।

हि० अ० और देवताओ का मनुष्यो के समान ही कर्मों से सयोग दिखाई देता है। जैसे—हे इन्द्र! (वह पुरोडाश) खाओ और (तुम्हारे लिये) रखा हुआ (सोम रस) पीओ, हे सवत्र सुनने योग्य कान वाले, (हमारी) स्तुति सुनो।

*Trans* —The gods appear associated with such activities as are common with human beings For example—Oh, Indra! eat (this Purodāsa) and drink (this juice of Soma) which is set aside (for you), Oh, you o omnihearing ears! hear our prayers

अपुरुषविधाः स्युरित्यपरम्।

शब्दा०—अपुरुषविधाः=मनुष्य के आकार के नहीं, मनुष्य के आकार से भिन्न आकार के, स्यु=होगे, हो सकते हैं। इति=निर्देशक निपात, अपर=दूसरा मत।

हि० अ०—देवता मनुष्य के आकार के न होंगे, यह दूसरा मत है।

*Trans* —That gods may not be of human form is another view.

**अपि तु यद्दृश्यतेऽपुरुषविधं तद्यथाग्निर्वायुरादित्यः पृथिवी चन्द्रमा इति ।**

शब्दा०—अपि तु=प्रत्युत, यत्=जो दृश्यते=दिखाई देता है। अपुरुषविधं=मनुष्य के आकार से भिन्न रूप का तत्=वही, यथा=जैसे, अग्निः=अग्नि, वायुः=वायु, आदित्यः=आदित्य, पृथिवी=भूमि, चन्द्रमा =चन्द्र, इति=निपात।

हि० अ०—प्रत्युत मनुष्य के रूप से भिन्न जिस रूप में वे दिखाई देते हैं उसी रूप के होंगे। जैसे—अग्नि, वायु, सूर्य, पृथिवी और चन्द्र। (इनका मनुष्य से भिन्न जो रूप दिखाई देता है वे उसी रूप के होंगे।)

*Trans* —On the contrary, they may be of the same form in which they appear, for example—fire, wind, sun, earth and moon may be of the same form in which they are seen.

**यथो एतच्चेतनावद्वद्धि स्तुतयो भवन्तीत्यचेतनान्यप्येवं स्तूयन्ते यथाक्षप्रभृतीन्योषधिपर्यन्तानि ।**

शब्दा०—यथो एतत्=जो कि यह कहा जाता है, चेतनावद्वत्=चेतनावान् के समान, हि=हेतु सूचक निपात, स्तुतयः=स्तुतियां, भवन्ति= होती है, इति=वस्तु निर्देशक निपात, अचेतनानि=अचेतन, अपि=भी, एवं=इस प्रकार, स्तूयन्ते=स्तुति किये जाते हैं, स्तुत होते हैं, यथा=जैसे, अक्षप्रभृतीनि=पासे से लेकर, ओषधिपर्यन्तानि=पौधे पर्यन्त।

हि० अ०—जो यह कहा जाता है कि (देवताओं की) स्तुतियाँ चेतनावान् की स्तुतियों के समान होती हैं, इस विषय में तो यह है कि पासे से लेकर पौधे तक अचेतनों की भी स्तुतियां इसी प्रकार की होती हैं।

*Trans* —As to the statement that the panegyrics of the gods are like those of the sentient beings, it

can be said that the panegyrics of all insentient beings from a dice to a plant also are of this kind

**यथो एतत् पौरुषविधिकैरङ्गैः संस्तूयन्त इत्यचेतनेष्वप्येतद्भवत्यभिक्रन्दन्ति हरितेभिरासभिरिति ग्रावस्तुतिः ।**

शब्दा०—यथो एतत्=जो यह कहा जाता है पौरुषविधिकैः=मनुष्यो के अङ्गोके समान देवताओं के अङ्गो को मानकर, संस्तूयन्ते=देवताओ की स्तुति की जाती है, इति=निपात, अचेतनेषु=अचेतनो में, अपि=भी, एतत्=यह, भवति=होता है, अभिक्रन्दन्ति=चिल्लाते है हरितेभि आसभिः=हरे रङ्ग के मुखो से, इति=निपात, ग्रावस्तुतिः=पत्थर की स्तुति है ।

हि० अ०—जो यह कहा जाता है कि देवताओ के अङ्गो को मनुष्यो के अङ्गो के समान मान कर उनकी स्तुति की जाती है तो इस विषय में यह कहा जा सकता है कि अचेतनो की भी ऐसी स्तुति होती है । वे हरे मुखो से चिल्लाते हैं—यह पत्थर की स्तुति है ।

*Trans* – As to the argument that the limbs of the gods are praised conceiving them similar to the limbs of the human beings, it can be said that the inanimate objects are also praised in the same way They shout with green faces in the panegyrics of stones

**यथो एतत् पौरुषविधिकैर्द्रव्यसंयोगैरित्येतदपि तादृशमेव 'सुखं रथं युयुजे सिन्धुरश्विनम्' इति नदीस्तुतिः ।**

शब्दा०—यथो एतत्=जो यह कहा जाता है, पौरुषविधिकै—मनुष्य के समान द्रव्यसंयोगै=पदार्थों के सयोग से, इति=निपात, एतत्=यह, अपि=भी, तादृश=उसी प्रकार का, एव=ही, सुखं=सुख देने वाले, रथं=रथ को युयुजे=जोता, सिन्धुः—नदीने, अश्विनं=एक घोडे वाले, इति=निपात, नदीस्तुतिः=नदी की स्तुति है ।

हि० अ० जो यह कहा जाता है कि मनुष्यो के समान ही पदार्थों से सयोग की कल्पना करके देवताओ की स्तुति की जाती है तो यह भी उसी

प्रकार की बात है (अंगों की कल्पना की तरह औपचारिक है।) नदी ने एक घोड़े वाले सुखद रथ को जोता'। यह नदी की स्तुति है।

*Trans* —As to the view that the gods are praised concerning their connection with things which are possessed by human beings, it can be said that that is also similar (to the figurative conception of limbs)

## यथो एतद् पौरुषविधिकैः कर्मभिरित्येतदपि तादृशमेव। 'होतुश्चित् पूर्वे हविरद्यमाशत' इति ग्रावस्तुतिरेव।

शब्दा०—यथो एतत् जो यह कहा जाता है। पौरुषविधिकैः=मनुष्य के समान। कर्मभि कार्यों से। इति=निपात। एतत्=यह। अपि=भी। तादृश=वैसा। एव—ही। होतु=होता से। चित्=ही। पूर्वे=पहिले। हवि=हविर्द्रव्य। आद्य=स्वादिष्ट। अशत=खाते हैं। इति=निपात। ग्रावस्तुति=पत्थरों की स्तुति। एव=ही।

हि० अ० जो यह कहा जाता है कि मनुष्यों के कर्मों के समान देवताओं कर्मों को मान कर उनकी स्तुतियाँ की जाती हैं, सो यह भी वैसा ही (रूपक) है (जैसा अंगों की कल्पना और पदार्थों की कल्पना)। 'वे होता से पहिले ही हविद्रव्य खाते हैं'। यह भी पत्थरों की ही स्तुति है।

*Trans* —As to the association of the gods with such activities as those of human beings, that is also figurative (as the conception of limbs and the conception of association with worldly objects)

## अपि वोभयविधाः स्युः।

शब्दा० अपिवा=अथवा, उभयविधाः=दोनों प्रकार के, मनुष्य के समान और जैसे दिखाई देते हैं वैसे भी, स्युः=होंगे।

हि० अ०—अथवा (देवता) दोनों प्रकार के होंगे मनुष्य के समान और जैसे दिखाई देते हैं अग्नि आदि वैसे भी।

*Trans* —Or else, the gods may be both—like human beings and as they appear

अपि वा पुरुषविधानामेव सतां कर्मात्मान एते स्युर्यथा यज्ञो यजमानस्य ।

शब्दा० अपिवा=अथवा, पुरुषविधानां एव सतां=पुरुष के रूप में रहने वालों के ही, कर्मात्मनः=कर्म रूप, एते=ये, स्युः=होंगे, यथा=जैसे, यज्ञः=यज्ञ, यजमानस्य=यजमान का,

हि० अ०—अथवा देवता मनुष्य के रूप के ही होंगे। ये अग्नि, जल आदि उनके कर्म रूप हैं। जैसे 'यज्ञ' यजमान का कर्म है।

*Trans.*—Or else, the gods are anthropomorphic, and the worldly fire, water etc may be their action (or, creation), just as the sacrifice is of a sacrificer,

*Note.*—कर्मात्मानः—The forms of the action of the gods Their respective action appears in the form of fire, water etc. They may be called the presiding deities of them The relation between the fire god and the visible fire is the same as that between a Sacrificer and the sacrifice.

एष चाख्यानसमयः ।

शब्दा०—एषः=यह, च=और, आख्यानसमयः=पुराणो का सिद्धान्त

हि० अ०—यही पुराणों का सिद्धान्त है।

*Trans.*—This is the principle of the legendary learning.

*Note*—आख्यानसमय—Scholars of legendary lore hold that the gods are, no doubt anthropomorphic The Visible fire water etc are the manifestatory of their action

Dadhyañ and the Madhu

यः सहस्रतमो रश्मी रवेश्चन्द्रमुपाश्रितः ।
सोऽपि त्वष्टारमेवाग्नि परं चेह च यन्मधु ॥१७॥

शब्दा० – यः=जो, सहस्रतमः=हजारवां, रश्मिः=किरण, रवे= सूर्य का, चन्द्रं=चन्द्र में, उपाश्रितः=प्रविष्ट है, सः=वह, अपि=भी, त्वष्टारं=त्वष्टानाम के, एव=ही, अग्नि=अग्नि में, परं=स्वर्ग में, च= और इह=यहां, पृथिवी पर, च=और, यत्=जो, मधु=मधुर प्रदार्थ ।

हि० अ०—सूर्य का जो हजारवां किरण चन्द्र में रहता है वह ही त्वष्टा नाम के अग्नि में तथा स्वर्ग और पृथिवी पर जो मधुर (अच्छे या प्रिय) पदार्थ हैं उनमें भी रहता है ।

*Trans* —The thousandth ray of the sun which abides in the moon, (abides) in the fire known as Trasta and in al' sweet objects in heaven and on earth also

*Notes* – सहस्रतम —सहस्र+तमट् । रश्मी—'इ' is lengthened, because the रेफ विसर्ग following it are dropped, being followed by र त्वष्टार—It is in apposition with अग्निम्

प्रादात् ब्रह्मापि सुप्रीतः सुताय तदथर्वणः ।
स चाभवदृषिस्तेन ब्रह्मणा दीप्तिमत्तरः ॥१८॥

शब्दा० प्रादात्=दिया, बताया, ब्रह्म=रहस्य, ज्ञान, मधुविद्या, अपि =सुप्रीत=प्रसन्न सुताय=पुत्र को, तत्=वह, अथर्वण अथर्वन् के, सः=वह, च=और, अभवत्=हुआ, ऋषिः=ऋषि, तेन=उस, ब्रह्मणा ब्रह्म से, दीप्तिमत्तर=अत्यन्त तेजस्वी ।

हि० अ०—(इन्द्रने) प्रसन्न होकर मधुविद्या का रहस्य अथर्वण के पुत्र को बताया । वह उस रहस्य के ज्ञान से तेजस्वी ऋषि हो गया ।

*Trans* —Being pleased, Indra imparted the secret of मधुविद्या to the son of Atharvana, By means of the Madhuvidyā he became a great seer

*Notes*—प्रादात् etc —सुप्रीत is supposed to be the adjective of Indra Though Indra's name is not referred to here, it occurs in the next Verse In this case अथर्वण is in genetive case Thus Verse may be interpretted by taking अथर्वण in nominative case also सुप्रीत अथर्वण अपि तत् मह्यं सुताय प्रादात्

तमृषिं निषिषेधेन्द्रो मैवं वोचः क्वचिन् मधु ।
न हि प्रोक्ते मधुन्यस्मिन् जीवन्तं त्वोत्सृजाम्यहम् ॥१९॥

शब्दा०—तं=उस, ऋषिं=ऋषि को, निषिषेध=मना किया, इन्द्र= इन्द्र ने, मा=मत, एवं=इस, इस प्रकार, वोच=कहना, क्वचित्—कहीं किसी से, मधु=मधु को, मधुविद्या को, न=नहीं, हि=निश्चय सूचक निपात, प्रोक्ते=कहने पर, मधुनि=मधुविद्या के, अस्मिन्=इस, जीवन्तं =जीवित, त्वा=तुमको, उत्सृजामि=छोड़ूंगा, अहं=मैं ।

हि० अ०—इन्द्र ने उस ऋषि को उस रहस्य को व्यक्त करने से मना किया । उन्होंने कहा कि मधुविद्या के इस रहस्य को कहीं किसी से मत कहना । यदि इसे किसी से कहोगे तो मैं तुम्हें जीता नहीं छोड़ूंगा ।

*Trans* —Indra prohibited the seer from disclosing the secret to anybody He said to him, "Never impart the secret of Madhuvidya to anybody If you ever do, I will not leave you breathing

तमृषिं त्वश्विनौ देवौ विविक्ते मध्ययाचताम् ।
स च ताभ्यां तदाचष्टे यदुवाच शचीपतिः ॥२०॥

शब्दा०—तं=उस, ऋषिं=ऋषि से, तु=तो, अश्विनौ=अश्विनी कुमारों ने, देवौ=देवों ने, विविक्ते=एकान्त में मधु=मधुविद्या का रहस्य,

अयाचता=मांगा, सः=उसने, च=और, ताभ्या=उन दोनों से, तत्=वह, आचष्टे=कहा, यत्=जो, उवाच=कहा था, शचीपति=इन्द्र ने।

हि० अ०—अश्विनी कुमारो ने एकान्त में उस ऋषि से मधुविद्या का रहस्य मांगा। उस ऋषि ने उनसे वही कहा जो इन्द्र ने उससे कहा था।

*Trans*—The Asvins asked for the Madhuvidya in secret from the seer He told them the same that Indra had said to them

तमब्रूतां तु नासत्यावाश्व्येन शिरसा भवान्।
मध्वाशु ग्राहयत्वावां मेन्द्रश्च त्वा वधीत्ततः ॥२१॥

शब्दा०—तं=उसको, अब्रूता=दोनों ने कहा, तु=निपात, नासत्यौ=अश्विनी ने, आश्व्येन=घोड़े के, शिरसा=सिर से, भवान्—आप, मधु=मधुविद्या, आशु=शीघ्र, ग्राहयतु=सिखावें, आवां=हम दोनो को, मा वधीत्=न मारे, इन्द्रः=इन्द्र, च=और, त्वा=तुमको, ततः=तब।

हि० अ०—अश्विनो ने उससे कहा कि तुम घोड़े का सिर लगाकर हम दोनो को शीघ्र मधुविद्या सिखा दो। ऐसा करने से इन्द्र तुम्हें नहीं मार सकेगा।

*Notes*—आश्व्येन शिरसा—The Asvins were the physicians of the gods They were very expert in medical science What they mean to say here is that they would cut his real head and set the head of a horse on his body He should, then, teach the Madhuvidya to them If Indra got angry and severed his head, they would again set his real head on his body and make him alive मा वधीत्—$\sqrt{han}$ to kill, 'is' against, injun 3rd sing

आश्व्येन शिरसा तौ तु दध्यङ्ङाह यदश्विनौ।
तदस्येन्द्रोऽहरत् स्वं तन्न्यधत्तामस्य यच्छिरः ॥२२॥

शब्दा०—आश्व्येन=घोड़े के, शिरसा=सिर से, तौ=उन दोनो को

तु=निपात, दध्यङ्=दध्यङ ऋषि ने, आह=कहा बताया, यत्=क्योंकि, अश्विनौ=अश्विनो को, तत्=वह घोड़े का सिर, इन्द्रः=इन्द्र ने, अहरत्=हरण किया, काट डाला, स्वं=अपना, तत्=वह, सिर, न्यधत्तां=रख दिया, जोड दिया, अस्य=इसका, यत्=जो, शिरः=सिर।

हि० अ०—क्योंकि दध्यङ ने घोड़े के सिर से अश्विनो को मधुविद्या बताई इसलिये इन्द्र ने उसका वह सिर काट डाला। परन्तु अश्विनो ने उसका अपना (असली) सिर फिर जोड़ दिया।

*Trans.*—Because Daddhyan taught the Maddhu-vidya to the Aśvins with the horse's head, Indra severed it from his body. But the Aśvins set his own (real) head on his body again.

दधीचश्च शिरश्चाश्व्यं कृत्तं वज्रेण वज्रिणा।
पपात सरसो मध्ये पर्वते शर्यणावति ॥२३॥

शब्दा०—दधीचः=दध्यङ का च=और, शिरः=सिर, च=और, आश्व्यं=घोड़े का, कृत्तं=काटा हुआ, वज्रेण=वज्र से, वज्रिणा=इन्द्र के द्वारा, पपात=गिरा, सरसः=तलाव के, मध्ये=बीच में, पर्वते=पर्वत पर, शर्यणावति=शर्यणावत् पर।

हि० अ०—इन्द्र के द्वारा वज्र से काटा हुआ दध्यङ का घोड़े का सिर शर्यणावत् पर्वत पर सरोवर में जा गिरा।

*Trans.*—The horse's head of Daddhyan which was severed by Indra with his thunderbolt, fell into a lake on Mount Saryaṇāvat.

तदद्भ्यस्तु समुत्थाय भूतेभ्यो विविधान्वरान्।
प्रादाय युगपर्यन्तं तास्वेवाप्सु निमज्जति ॥२४॥

शब्दा०—तदद्भ्यः=उसके जल से, तु=निपात, समुत्थाय=ऊपर निकल कर, भूतेभ्यः=प्राणियों को, विविधान्=अनेक प्रकार के, वरान्=

वरो को, प्रादाय=दे कर, युगपर्यन्तं=प्रलय काल पर्यन्त, तासु=उन्हीं, एव=ही, अप्सु=जलो में, निमज्जति=डूब जाता है ।

हि० अ०—वह उस सरोवर के जल से ऊपर निकल कर प्राणियो को प्रलय काल पर्यन्त अनेक वरदान देता है और पुन उसी सरोवर के जल में डूब जाता है ।

*Trans* —Rising up from the water of the lake it gives manifold boons to the living beings till the end of the cosmic age, and then dives into the water of the same lake

---

पुरूरवसि राजर्षावप्सरास्तूर्वशी पुरा।
न्यवसत्संविदं कृत्वा तस्मिन्धर्मं चचार च ॥१४७॥

शब्दा०—पुरूरवसि=पुरूरवा में, राजर्षौ=राजर्षि में, अप्सराः=अप्सरा तु=निपात, उर्वशी=उर्वशी नाम की, पुरा=प्राचीन काल में, न्यवसत्=रही, संविदं=नियम, करार, कृत्वा=करके, तस्मिन्=उसमें, धर्मं=ग्राम्य धर्म, लोकव्यवहार, चचार=किया, च=और।

हि० अ० – प्राचीन काल में उर्वशी नाम की अप्सरा पुरूरवा नाम के राजर्षि के साथ रही। नियम करके वह उसके साथ ग्राम्यधर्म में प्रवृत्त हुई।

*Trans.*—In days of old the nymph urvaśi lived with the Royal seer Purūravā. Having made an agreement, she entered into worldly life with him.

तया तस्य च संवासमसूयन् पाकशासनः।
पैतामहं चानुरागमिन्द्रवच्चापि तस्य तु ॥१४८॥

शब्दा०—तया=उर्वशी के साथ, तस्य=पुरूरवा का, च=और, संवासं=सहवास को, असूयन्=ईर्ष्या करते हुए, पाकशासनः=इन्द्र ने, पैतामहं=पितामह (ब्रह्मा) का, च=और, अनुरागं=प्रेम को, इन्द्रवत्=इन्द्र के समान, च=और, अपि=भी, तस्य=पुरूरवा पर, तु=निपात, इस श्लोक का उत्तर श्लोक में 'पार्श्वस्थं वज्रं अब्रवीत्' से अन्वय है।

हि० अ०—पाकशासन (इन्द्र) ने उर्वशी के साथ पुरूरवा के सहवास को तथा पुरूरवा पर इन्द्र के तुल्य ब्रह्मा के प्रेम को ईर्ष्या करते हुए (बगल में बैठे वज्र से कहा)।

*Trans.*—Pākaśāsana (Indra) being jealous of Cohabitation of Purūrava with urvaśi and Brahma's affection on him (on Suravas) equal to himself (Indra). *(said to the bolt that lay or his side).*

स तयोस्तु वियोगार्थं पार्श्वस्थं वज्रमब्रवीत् ।
प्रीतिं भिन्द्धि तयोर्वज्र मम चेदिच्छसि प्रियम् ॥१४९॥

सः=इन्द्र ने, तयोः=उन दोनों के (पुरूरवा और उर्वशी के), तु=निपात, वियोगार्थं=वियोग के लिये (अलगाव के लिये), पार्श्वस्थं=बगल में स्थित, वज्रं=वज्र को, अब्रवीत्=कहा, प्रीतिं=प्रेम को, भिन्द्धि=तोड़ो, तयोः=उन दोनों के, वज्र=हे वज्र, मम=मेरा, चेत्=यदि, इच्छसि=चाहते हो, प्रियं=प्रिय ।

हि० अ०—उसने (इन्द्र ने) उन दोनों का (पुरूरवा और उर्वशी का) वियोग कराने के लिये बगल में स्थित वज्र से कहा कि हे वज्र ! यदि मेरा प्रिय करना चाहते हो तो उन दोनों का प्रेम तोड़ो ।

*Trans.*—With the desire of separating Purūravā and Urvaśi, Indra said to the bold which lay beside him, "Destroy, O bolt, the love relation of these two, if you wish to do a favour to me".

तथेत्युक्त्वा तयोः प्रीतिं वज्रोऽभिनत्स्वमायया ।
ततस्तया विहीनस्तु चचारोन्मत्तवन्नृपः ॥१५०॥

शब्दा०—तथा=वैसा ही होगा, इति=निपात, उक्त्वा=कह कर, तयोः=उन दोनों की, प्रीतिं=प्रेम को, वज्रः=वज्र ने, अभिनत्=तोड़ दिया, स्वमायया=अपनी माया से, ततः=तब, तया=उससे (उर्वशी से) विहीनः=रहित, तु=निपात, चचार=घूमने लगा, उन्मत्तवत्=पागल के समान, नृपः=राजा ।

हि० अ० वज्र ने कहा—'अच्छा'। उसने अपनी माया से उनका प्रेम तोड़ दिया । तब उर्वशी से वियुक्त होकर पुरूरवा पागल की तरह इधर उधर घूमने लगा ।

*Trans.*—"Very well", said the bolt. He destroyed their love relation with his trickery. Then Purūravā, being separated from urvaśi, roamed about like a mad man.

चरन् सरसि सोऽपश्यदभिरूपामिवोर्वशीम्।
सखीभिरभिरूपाभिः पञ्चभिः पार्श्वतो वृताम् ॥१५१॥

शब्दा०—चरन्=भटकते हुए, सरसि=सरोवर में, सः=उसने, अपश्यत्=देखा, अभिरूपां=सुन्दरी, इव=मानो, उर्वशीं=उर्वशी को, सखीभिः—सखियों से, अभिरूपाभिः=सुन्दरियों से, पञ्चभिः=पांच से, पार्श्वतः=चारो तरफ से। वृतां=घिरी हुई।

हि० अ०—इधर उधर भटकते हुए पुरुरवा ने एक सरोवर में पाँच रूपवती सखियों के साथ सुन्दरी उर्वशी को देखा सा प्रतीत हुआ।

*Trans.*—Roaming about, Purūravā felt as if he saw charming urvaśi in a lake with her beautiful-five lady friends.

तामाह पुनरेहीति दुःखात्सा त्वब्रवीन्नृपम्।
अप्राप्याहं त्वयाद्येह स्वर्गे प्राप्स्यसि मां पुनः ॥१५२॥

शब्दा०—तां=उसको, आह=कहा, पुनः=फिरसे, एहि=आओ, इति=निपात, दुःखात्=दुःख से, सा=उसने, तु=परन्तु, अब्रवीत्=कहा नृपं=राजा से (पुरुरवा से), अप्राप्या=अप्राप्य हूँ, अहं=मैं, त्वया =तुम्हारे द्वारा, अद्य=आज, अब इह=यहाँ, स्वर्गे=स्वर्ग में, प्राप्स्यसि =पाओगे, मां=मुझे, पुनः=फिर से।

हि० अ०—(पुरुरवा ने) उससे कहा कि फिर मेरे साथ आओ। परन्तु उसने दुःख के साथ राजा को उत्तर दिया कि मैं अब यहाँ तुम्हारे लिये अप्राप्य हूँ। तुम मुझे, फिर से स्वर्ग में प्राप्त करोगे।

*Trans.*—(Purūravā) said to her, "Come back to me". But she replied sorrowfully to the king, "you cannot get me here now. You will get me again in heaven",

---

## कानि पुनः शब्दानुशासनस्य प्रयोजनानि ?

शब्दा०—कानि=क्या, कौन, पुनः=अच्छा फिर, तो फिर, अच्छा तब, शब्दानुशासनस्य=व्याकरण के, व्याकरणाध्ययन के, प्रयोजनानि =प्रयोजन, हेतु, फल।

हि० अ०—अच्छा तब व्याकरणाध्ययन के प्रयोजन क्या हैं ?

*Trans.*—What, then, are the purposes of the study of grammar ?

## रक्षोहागमलघ्वसन्देहाः प्रयोजनम् ।

शब्दा०—रक्षोहागमलघ्वसन्देहाः=रक्षा, ऊह, आगम, लघु और असन्देह। प्रयोजनं=प्रयोजन हैं।

हि० अ० –रक्षा, ऊह, आगम, लघु और असन्देह (व्याकरणाध्ययनक) के प्रयोजन हैं।

*Trans.*—Rakṣā, ūha, Agama, laghu and Asandeha are the purposes (of the study of grammar).

*Notes*—प्रयोजनम्—This word stands for प्रयोजक and प्रयोजन both. In the former case it is in masculine gender and in the latter case it is in neuter gender. There is एकशेष compound between the two by नपुंसकमनपुंसकेन etc.; In the compound word the outer form is retained. In such cases, the एकवद्भाव is optional. प्रयोजकाश्च प्रयोजनानि च प्रयोजनानि प्रयोजनं वा. Hence, in the previous sentence there is प्रयोजनानि and in this sentence, प्रयोजनम्.

रक्षार्थं वेदानामध्येयं व्याकरणम्। लोपागमवर्णविकारज्ञो हि सम्यग्वेदान् परिपालयिष्यतीति।

शब्दा०—रक्षार्थं=रक्षा के लिये, वेदानां=वेदों को, अध्येयं=पढ़ना चाहिये, व्याकरणं=व्याकरण, लोपागमवर्णविकारज्ञः=लोप, आगम और वर्णविकार को जानने वाला, हि=निश्चय बोधक निपात, सम्यक्=अच्छी तरह से, वेदान्=वेदों को, परिपालयिष्यति=पालन करेगा, इति=निपात।

हि० अ०—वेदों की रक्षा के लिये व्याकरण का अध्ययन करना चाहिये। लोप, आगम और वर्णविकार को जानने वाला वेदों की अच्छी तरह रक्षा कर सकता है।

*Trans.*—Grammar should be studied to protect (save from being corrupted) the Vedas. One who knows lopa, Agama and Varṇavikāra can protect the vedas well.

*Notes*—लोप—It is a technical term of grammar. It means the disappearance of letters. आगम—Appearance of new letters. This is also a technical term of grammar विकार—change of letters. This is also a technical term of grammar.

ऊहः खल्वपि। न सर्वैर्लिङ्गैर्न च सर्वाभिर्विभक्तिभिर्वेदे मंत्रा निगदिताः। ते चावश्यं यज्ञगतेन यथार्थं विपरिणमयितव्याः। तान्नावैयाकरणः शक्नोति यथार्थं विपरिणमयितुम्। तस्मादध्येयं व्याकरणम्।

शब्दा०—ऊहः=यज्ञ के समय वैदिक मन्त्रों में आवश्यकतानुसार लिङ्ग, विभक्ति आदि का परिवर्तन करना 'ऊह' कहा जाता है। खलु=निश्चय बोधक निपात, अपि=भी, न=नहीं, सर्वैः लिंगैः=सब लिङ्गों से, न=नहीं, च=और, सर्वाभिः विभक्तिभिः=सब विभक्तियों से, वेदे=वेद में। मन्त्राः=मन्त्र, निगदिताः=कहे हैं, ते=वे, च=और, अवश्यं=अवश्य, यज्ञगतेन=यज्ञ में रहने वाले के द्वारा, यज्ञ करने वाले या कराने वाले के द्वारा,

यथार्थं=अर्थ के अनुसार, विपरिणमयितव्याः=परिवर्तित किये जाने चाहियें, तान्=उनको, न=नहीं, अवैयाकरणः=व्याकरण को न जानने वाला, शक्नोति=सकता है यथार्थं=अर्थ के अनुसार, विपरिणमयितुं=बदलने के लिये, तस्मात्=इसलिये अध्येयं=पढ़ना चाहिये, व्याकरणं=व्याकरण ।

हि० अ०—ऊह भी (व्याकरणाध्ययन का प्रयोजन है)। वेद में मन्त्र सब लिङ्गों में और सब विभक्तियों में नहीं कहे हैं। यज्ञ में रहने वाले (यज्ञ के करने वाले या कराने वाले) को अर्थ के अनुसार उन्हें परिवर्तित कर लेना चाहिये। उनको व्याकरण न जानने वाला अर्थ के अनुसार नहीं बदल सकता। अत व्याकरण पढ़ना चाहिये।

*Trans*—Uha also is one of the purposes of the study of grammar In the Vedas, the Mantras are not given in all genders and case terminations They should be turned according to need by the man (the sacrificer or the officiating priest) in a sacrifice They cannot be turned according to sense by a man who has not studied grammar Hence, grammar should be studied

*Notes*—ऊह—Making necessary changes in the gender and terminations of certain words in a Mantra according to need is called ऊह

आगमः खल्वपि "ब्राह्मणेन निष्कारणो धर्मः षडङ्गो वेदोऽध्येयो ज्ञेयः" इति । प्रधानश्च षट्स्वङ्गेषु व्याकरणम् । प्रधाने कृतो यत्नः फलवान् भवति ।

शब्दा० आगमः=वेद, वेदविहित विधि, खलु=निश्चय बोधक निपात अपि=भी, ब्राह्मणेन=ब्राह्मण के द्वारा, निष्कारण=फल की आशा को आशा छोड़ कर, धर्मः=धर्म, षडङ्ग=छ अङ्गों वाला, छ अङ्गो सहित, वेदः=वेद, अध्येय=पढ़ना चाहिये ज्ञेयः=उसका अर्थ जानना चाहिये, इति=निपात, प्रधानं=मुख्य, च=और, षट्सु अङ्गेषु=छ अङ्गो में व्याकरणं=व्याकरण, प्रधाने=प्रधान के विषय में, कृतः=किया हुआ, यत्नः=प्रयत्न, फलवान्=सफल, भवति=होता है ।

— हि० अ०—वेद (अथवा वेद विहित विधि) भी (व्याकरण के अध्ययन में प्रयोजक है)। (वह इस प्रकार है।) "ब्राह्मण को चाहिये कि वह फल की आशा छोड़कर छ अंगो सहित वेद रूप धर्म का अध्ययन करे और उसके अर्थ को समझे। [illegible] अंगो में व्याकरण प्रधान है। प्रधान के विषय में किया हुआ यत्न सफल होता है।

*Trans.*—The Vedas (*or the injunction of the Vedas*) is also (a cause in the study of the vedas). (It is this that) [illegible] Brāhmaṇa should study the vedas with their six *accessaries with repecting any reward in return.* Grāmmar is the chief of the six accessaries. Labour put in for the chief is always fruitful.

*Notes*—आगमः—It means the injunction of the Vedas in the form of "ब्राह्मणेन निष्कारणो धर्मः षडङ्गो वेदोऽध्येयो ज्ञेयः Agama is the cause (प्रयोजक) of the study of grammar, while रक्षा etc. are the purpose (प्रयोजन) of it. The study of the Vedas with their accessaries is an essential part of the daily duty of a Brāhmaṇa, and grammar is the chief of *all* the accessaries. Hence, it must be studied.

लघ्वर्थञ्चाध्येयं व्याकरणम्। "ब्राह्मणेनावश्यं शब्दा ज्ञेयाः" इति, न चान्तरेण व्याकरणं लघुनोपायेन शब्दाः शक्या विज्ञा-तुम्।

शब्दा० लघ्वर्थं=लाघव के लिये, थोड़े श्रम [illegible] और थोड़े समय में सम्पूर्ण शब्द भण्डार का ज्ञान प्राप्त करने के लिये, च=और, अध्येयं=पढ़ना चाहिये, व्याकरणं=व्याकरण, ब्राह्मणेन=ब्राह्मण को, अवश्यं=अवश्य, शब्दाः=शब्द, ज्ञेयाः=जाने जाने चाहिये, इति=निपात, न=नहीं, च=और, अन्तरेण=बिना, व्याकरणं=व्याकरण, लघुना=छोटे, थोड़े, उपायेन=उपाय से, शब्दाः=शब्द, शक्याः विज्ञातुं=जाने जा सकते हैं।

हि० अ०—थोड़े (श्रम और समय) में (शब्दों का ज्ञान प्राप्त करने के लिये) व्याकरण पढ़ना चाहिये। ब्राह्मण को अवश्य शब्द (शब्दों का शुद्ध)

रूप) जानना चाहिये। परन्तु व्याकरण को छोड़ कर अन्य किसी भी उपाय से थोड़े में शब्दों का ज्ञान प्राप्त कर सकना संभव नहीं है। (अतः व्याकरण पढ़ना चाहिये।)

*Trans.*—Grammar should be studied for economy of effort and time. A Brāhmaṇa must know (the correct forms of) words. But this is not possible by any means except grammar with less efforts and in less time (Hence, grammar must be studied.)

असन्देहार्थं चाध्येयं व्याकरणम्। याज्ञिकाः पठन्ति—'स्थूलपृषतीमाग्निवारुणीमनड्वाहीमालभेत' इति। तस्यां सन्देहः—स्थूला चासौ पृषती च, स्थूलानि वा पृषन्ति यस्याः सा—स्थूलपृषतीति। तां नावैयाकरणः स्वरतोऽध्यवस्यति। यदि पूर्वपदप्रकृतिस्वरत्वं ततो बहुव्रीहिः, अथ अन्तोदात्तत्वं ततस्तत्पुरुष इति।

शब्दा० – असन्देहार्थं=सन्देह के अभाव के लिये, च=और, अध्येयं =पढ़ना चाहिये, व्याकरणं=व्याकरण, याज्ञिकाः=कर्मकाण्ड भाग के वैदिक शब्द, पठन्ति=इस प्रकार हैं, स्थूलपृषतीं=स्थूलपृषती को, आग्निवारुणीं अग्नि और वरुण देवता वाली, अनड्वाहीं=गाय को, आलभेत=देवताओं को समर्पण करना चाहिये. इति=निपात, तस्यां=उस श्रुति के विषय में, सन्देहः=सन्देह होता है कि, स्थूला च असौ पृषती च=मोटी जो बड़ी-बड़ी बुन्दकी वाली गाय, स्थूलानि=बड़ी-बड़ी, पृषन्ति=बुन्दकियाँ, यस्याः =जिसकी, सा=वह, स्थूलपृषती=मोटी बुन्दकी वाली गाय, तां=उस गाय को, न=नहीं, अवैयाकरणः=व्याकरण न जानने वाला, स्वरतः= उदात्तादि स्वरों से, अध्यवस्यति=समझता है, यदि=अगर, पूर्वपदप्रकृतिस्वरत्वं=पूर्वपद का स्वाभाविक स्वर हो, ततः=तब, बहुव्रीहिः=बहुव्रीहि समास समझना चाहिये, अथ=और यदि, अन्तोदात्तत्वं=समस्त शब्द का अन्तिम स्वर उदात्त हो, ततः=तब, तत्पुरुषः=तत्पुरुष समास समझना चाहिये, इति=निपात।

हि० अ० – सन्देहाभाव के लिये व्याकरण पढ़ना चाहिये। यज्ञकाण्ड में एक वाक्य है कि 'स्थूलपृषती, अग्नि और वरुण देवता वाली गाय का आलम्भन

करना चाहिये'। उसके विषय में यह सन्देह होता है कि यहाँ 'स्थूलपृषती' शब्द का – स्थूला चासौ पृषती – इस प्रकार कर्मधारय समास किया जाय अथवा—स्थूलानि पृषन्ति यस्या सा—इस प्रकार बहुव्रीहि करके अर्थ लिया जाय। इस बात को व्याकरण न जानने वाला स्वरों के आधार पर नहीं जान सकता। यह यह नहीं समझ सकता कि समास में यदि पूर्व पद का स्वाभाविक स्वर हो तो बहुव्रीहि समास समझना चाहिये, और यदि समस्त शब्द का अन्तिम स्वर उदात्त हो तो तत्पुरुष समास मानना चाहिये।

*Trans*—Grammar should be studied so that doubts may not arise The ritualists say, "A sthūlaprsati cow belonging to Agni and Varuna should be sacrificed" Grammar should be studied for doubtlessness The words of a statement in the Karmakanda section of the Vedas read a sthūlaprsati cow belonging to Agni and Varuna should be sacrificed to the gods'. Here the question arises whether the word 'Sthūlaprsati' should be expounded as 'Sthūlā cāsau Prsati ca' or, 'Sthūlāni Prsanti Yasyāh Sā' This cannot be decided by a non grammarian on the basis of accents He Cannot know that a compound word retaining the original accents of the first member is a Bahubrihi compound and one with accent on the final syllable is a Tatpurusa compound

*Notes*—याज्ञिका—The words used in the ritual section of the Vedas In other words, the statements of that sections स्थूलपृषती—A cow having big spots on her body In other words, a Varcegated cow The question is whether it is an instance of Karmadharaya Compound or, of Bahubrihi This can be decided with the help of the accents If the first member of the compound retains its original accent, it should be taken to be a Bahubrihi compound; but

